माधवाचार्य, कृष्णराम आदि बहुतसे बङ्गाली कवियोंने दक्षिणरायकी लीलाके आधार पर कई ग्रन्थ लिखे हैं, जिनमें कृष्णरामदासका रायमङ्गल नामक ग्रन्थ उल्लेखयोग्य है। इसके पढ़नेसे मालूम होता है कि प्रभाकर नामके एक राजा थे, जिन्होंने वन कटवा कर राज्य स्थापन किया था। इन्हींको महादेवकी पूजा करनेसे दक्षिणराय प्राप्त हुए थे। दक्षिणराय अठारह भाँटीके राजा हुए थे। कालूरायके परामर्शानुसार हिजली जा कर इन्होंने नरसिंह पर शासन किया था। खनिया नामक स्थानमें बड़खाँ गाजीके साथ इनका युद्ध हुआ था। अन्तमें दोनोंमें मित्रता हो गई थी।

बड़खाँ गाजीके प्रसङ्गसे मालूम होता है कि जिस समय बङ्गालमें मुसलमानोंका प्राबल्य था, उसी समय दक्षिणराय आविर्भूत हुए थे, उसके चारों तरफ व्याघ्रोंका बड़ा उपद्रव था। परन्तु इनके प्रतापसे व्याघ्र किसीका अनिष्ट न कर सकते थे। इसीलिए नीच लोग इन्हें व्याघ्रारोही और व्याघ्रके राजा समझ कर बड़ी भक्ति करते थे। कवि कृष्णरामने लिखा है, कि बड़खाँ गाजीके फकीरोंने दक्षिणरायके अधिकारमें जा, अनुगत उनकी प्रजाको तङ्ग करना शुरू कर दिया, इसलिए दक्षिणरायसे बड़खाँ गाजीका युद्ध ठन गया और उस युद्धमें दक्षिणरायका शिर कट गया; परन्तु दैवबलसे कटा हुआ सिर फिर जुड़ गया। आखिर महादेवने आ कर दोनोंका झगड़ा निबटा दिया और दोनोंमें मित्रता कर दी। तभीसे बङ्गालके दक्षिणाञ्चलमें निम्न श्रेणीके हिन्दू और मुसलमान बड़खां गाजी और दक्षिणरायके मस्तककी पूजा करते आ रहे हैं।

पौष-संक्रान्तिके दिन दक्षिणरायके साथ साथ उनके वाहन व्याघ्र और कुम्भीरका मृण्मय मूर्त्तिकी भी पूजा हुआ करती है। कहीं कहीं दक्षिणराय और कालूराय क्षेत्रपालके रूपमें पूजे जाते हैं। किसी किसीका कहना है, कि महादेवने जब ब्रह्माका मस्तक छेदा था, उस समय ब्रह्माके मस्तकसे कालूराय और दक्षिणरायकी उत्पत्ति हुई थी।

दक्षिण शाहवाजपुर—मेघना नदीके मुहानास्थ एक द्वीप। यह बाखरगञ्ज जिलेका एक महकूमा है। १८७५ ई०में इसे पृथक् महकूमा किया गया। भोला और वरण उद्दीन हावलदर नामके दो थाने इसके अन्तर्गत हैं भूपरिमाण ६१५ वर्गमील है। इसमें ४०८ ग्राम लगते हैं।

प्रवाद है, कि १८७६ ई०को ३१वीं अक्तूबरको जो तूफान उठा था उससे ललित खाँ नामक इस महकूमेके प्रायः सभी लोग विनष्ट हुए थे।

दक्षिणस्थ (सं० त्रि०) दक्षिण भागमें स्थित, जो दक्षिणकी ओर पड़ता हो।

दक्षिणसमुद्र (सं० पु०) दक्षिणः समुद्रः कर्मधा०। दक्षिणदिक्स्थित समुद्र, लवण समुद्र।

दक्षिणस्थ (सं० त्रि०) दक्षिणे भागे तिष्ठति स्था-क। १ वह सारथी जो अपने प्रभुके दक्षिण ओर खड़ा हो। २ दक्षिण भागस्थित, जो दाहिनी ओर पड़ता हो।

दक्षिणा (सं० स्त्री०) दक्षिण-टाप्। १ दक्षिण दिक्, दक्षिणदिशा। पर्याय—अवाची, शमनी, यामी, वैवस्वती।

दक्षिण दिशाकी वायुका गुण - षड्रसयुक्त, चक्षुका हितकारक, बलवर्द्धक, रक्तपित्तनाशक, सुख, कान्ति और बुद्धिदायक, श्रमनाशक, विदाही, अस्र और वायुवर्द्धक है। गण्डूपद (फीलपाव) कीटजनक है। इस दिशाके अधिपति वृष कन्या और मकरराशि है। (ज्योतिस्तत्त्व) २ यज्ञादिविधि दान। ३ प्रतिष्ठा, इज्जत, सम्मान। ४ यज्ञादिके अवसान पर ब्राह्मणोंको दिये जानेका धन, ब्राह्मणों वा पुरोहितोंको यज्ञादि कर्म करानेके पीछे जो धन दिया जाता है, उसे दक्षिणा कहते हैं। दान यज्ञ व्रत आदिकी दक्षिणा नहीं देनेसे, वह राखमें घी डालनेके जैसा निष्फल हो जाता है। इसीसे प्रत्येक कार्यकी समाप्ति पर दक्षिणा देना कर्त्तव्य है।

"अदत्तदक्षिणं दानं व्रतं चैव नृपोत्तम।
विफलं तद्विजानीयाद्भस्मनीव हुतं हविः॥" (भविष्यपु०)

शुचि हो कर भक्तिपूर्वक दक्षिणा देनी चाहिये। दक्षिणा दिये बिना किया कराया सब काम निष्फल हो जाता है। जितने दान कहे गये हैं उनमेंसे सोना ही श्रेष्ठ है। इसी कारण सभी दानोंमें सोनेकी दक्षिणा देनेका विधान है।

"सुवर्णं परमं दानं सुवर्णं दक्षिणा परा।
सर्वेषामेव दानानां सुवर्णं दक्षिणेष्यते ॥" (व्यास)

बहुतसे दानोंमें जहां गोवस्त्रादि दक्षिणाका विधान है, वहां गो वस्त्रादि ही देने चाहिये। जहां दक्षिणाका कोई उल्लेख नहीं है, केवल वहीं सुवर्ण दक्षिणा प्रशस्त है। सभी धातुओंमें सोना श्रेष्ठ है, इसी कारण 'सुवर्णं दक्षिणेष्यते' ऐसा लिखा है।

"सुवर्णं रजतं ताम्रं तण्डुलं धान्यमेव च।
नित्यं श्राद्धं देवपूजा सर्वमेव सदक्षिणं ॥" (स्कन्दपु०)

नित्यश्राद्ध, देवपूजा आदिमें सोने, चाँदी, ताँबे, धान और चावल सभीको दक्षिणा दी जा सकती है। देय द्रव्यका तृतीयांश दक्षिणा देनी चाहिये। लेकिन जिस दानकी दक्षिणा कही नहीं गई है, उसका दशांश वा शक्तिके अनुसार दक्षिणा देनी होती है। (स्कन्दपु०)

तुलापुरुष आदि दानोंमें उसका दशांश वा अर्द्ध दक्षिणा देनेको लिखा है और जितने ऋत्विक् हों, सबको दश दश निष्क-प्रश्न दक्षिणाके साथ यज्ञकर्त्ताको फल देता है। कार्य समाप्त होने पर ही दक्षिणा देनी चाहिये नहीं तो वह प्रतिक्षण बढ़ती है। कार्य हो जाने पर मुहूर्त्त कालके भीतर नहीं देनेसे द्विगुण वृद्धि, एक दिन बीत जाने पर शत गुण, तीन दिन पर उसका दश गुण, एक महीने पर लाख गुण और एक वर्ष बीत जाने पर तीन कोटि गुणको वृद्धि होती है। पीछे यजमानको उस कर्मका फल नहीं मिलता और कर्मकर्त्ता ब्रह्मस्वापहारी होता है। लक्ष्मी शाप दे कर उसके घरसे जाती रहती हैं। बाद वह दरिद्र व्याधियुक्त हो कर कष्टसे समय बिताता है और उसका दिया हुआ आब्रतर्पणादि उसके पितृगण भी ग्रहण नहीं करते हैं। यजमानको यदि दक्षिणा देनेमें विलम्ब हो जाय, तो पुरोहितको मांग लेनी उचित है, नहीं तो दोनों ही नरकगामी होते हैं। दक्षिणा मांगने पर यदि यजमान न दे, तो वह ब्रह्मस्वापहारीके समान पातकी होता और निश्चय ही उसे कुम्भीपाक नरकको हवा खानी पड़ती है, केवल यही नहीं, यमदूतका दण्ड सहते हुए वहां लाख वर्ष तक रहना पड़ता है। पीछे वह चाण्डालकी योनिमें जन्म लेता और सदा व्याधियुक्त दरिद्र रहता है। यहाँ तक कि उसके पापसे सात पुरुष तक नरकगामी होते हैं। (ब्रह्मवैवर्त्त पु०)

दक्षिणा यज्ञकी पत्नी है। कार्त्तिकी पूर्णिमाकी रातको जो एक बार रासमहोत्सव हुआ था उसीमें श्रीकृष्णके दक्षिणांशसे इसकी उत्पत्ति हुई थी, इसीसे इसका नाम दक्षिणा पड़ा।

दक्षिणाका दूसरा नाम दीक्षा है। ये सभी स्थानोंमें पूजी जाती हैं। बिना दक्षिणाके संसारके सभी काम निष्फल हैं। (भागवत) ५ नायिकाविशेष। नायकके अन्य स्त्रियों पर आसक्त होने पर भी जो स्त्री पहलेकी तरह नायकके प्रति गौरव, भय, प्रेम, सद्भाव आदि परित्याग नहीं करती, उसे दक्षिणा नायिका कहते हैं। ६ पुरस्कार, भेंट।

दक्षिणांशव्रणी (सं० पु०) दक्षिणांशे दक्षस्कन्धे व्रणोऽस्त्यस्य इनि। दक्षिणस्कन्धस्थित व्रणयुक्त, वह जिसके दहिने कन्धे पर फोड़ा हुआ हो। पिताकी बहन अर्थात् फूफीके साथ संभोग करनेसे यह रोग उत्पन्न होता है। अजा दान करनेसे यह रोग जाता रहता है।

दक्षिणाकपर्द (सं० पु०) वसिष्ठ।

दक्षिणाकाल (सं० पु०) दक्षिणा देनेका समय।

दक्षिणाग्नि (सं० पु०) दक्षिणोऽग्निः। यज्ञाग्निविशेष। यज्ञमें दक्षिणकी ओर जो अग्नि स्थापित की जाती है उसका नाम दक्षिणाग्नि है।

दक्षिणाग्र (सं० पु०) दक्षिणस्यां अग्रमस्य। दक्षिण दिग्भागस्थिताग्र कुशादि, वह कुश जिसका अगला भाग दक्षिण भागमें रहे।

दक्षिणाचल (सं० पु०) दक्षिणा दक्षिणस्यां दिशि दक्षिणे दक्षिण प्रदेशे वा स्थितोऽचलः पर्वत। मलय पर्वत, मलयाचल।

दक्षिणाचार (सं० पु०) दक्षिणः अप्रतिकूलः आचारः। १ तन्त्रोक्त आचार भेद। इसमें अपने आपको शिव मान कर पञ्चतत्त्वसे शिवाकी पूजा की जाती है और मद्यके स्थानमें विजयारस दिया जाता है। विजयारस भी पञ्चमकारमेंसे एक है। यह आचार वामाचारसे श्रेष्ठ और प्रायः वैदिक माना जाता है। २ शिष्टाचारविशिष्ट शुद्ध और उत्तम आचरण। ३ दक्षिणदिग्गतिशाली, जिसकी गति दक्षिणकी ओर हो।

दक्षिणाज्योतिस् ( सं० पु० ) दक्षिणा दक्षिणस्यां ज्योतिरस्य। पश्चौदन छागभेद।

दक्षिणात् ( सं० अव्य० ) दक्षिणस्यां दिशि, दक्षिणस्या दिशः दक्षिणा वा दिक् दक्षिणा-आति ( उत्तराधरदक्षिणादातिः। पा ५।३।३४ ) १ दक्षिण दिक्, दक्षिणको ओर। २ दक्षिणमें। ३ दक्षिणसे।

दक्षिणान्तिका (सं० स्त्री०) वैतालीय छन्द। यह मात्रावृत्त है। वैतालीय मात्रावृत्तके पहले और तीसरे चरणमें १४ मात्राएं और दूसरे तथा चौथे चरणमें १६ मात्राएं रहती हैं; किन्तु इसमें प्रभेद यह है, कि यदि दूसरी और तीसरी मात्रामें एक गुरु हो, तो यह दक्षिणान्तिका मात्रावृत्त होगी और दूसरी दूसरी मात्रा वैतालीय सी होती है।

दक्षिणापथ (सं० पु०) दक्षिणा पन्थाः अच् समासान्तः। १ देशभेद, एक देशका नाम। अवन्ती और ऋक्ष पर्वत पार कर दक्षिण पथमें कई एक राहें गई हैं जो विन्ध्य पर्वत और समुद्रगामिनी पयोष्णी नदी हैं। यहां महर्षियोंके आश्रम और विदर्भोंके पथ हैं जो कोशलको ओर चले गये हैं। इसके बाद दक्षिण दिशामें जो देश पड़ता है, उसीका नाम दक्षिणापथ है। (भारत ३।१६ अ०) दाक्षिणात्य देखो। २ दक्षिणस्थितमार्गमात्र, वह रास्ता जो दक्षिणको ओर गया हो।

दक्षिणापथिक (सं० त्रि०) दक्षिणापथोऽस्त्यस्य स्वामित्वेन आवासत्वेन वा ठन्। दक्षिणापथदेशवासी, दक्षिणापथ देशके राजा, दक्षिण देशके सम्बन्धी।

दक्षिणापरा ( सं० स्त्री० ) दक्षिणाया अपराया दिशोऽन्तराला दिक्। १ नैर्ऋतकोण। (त्रि०) २ तत्संस्थित, जो नैर्ऋत कोणमें पड़ता हो।

दक्षिणाप्रवण ( सं० त्रि० ) दक्षिणा दक्षिणस्यां प्रवणं निम्नं। उत्तरको अपेक्षा दक्षिणको ओर नीचा स्थान, श्राद्धादि प्रदेश। यह स्थान श्राद्धादिके लिए प्रशस्त होता है।

"शुचिदेशं विविक्तं च गोमयेनोपलेपयेत्।
दक्षिणा प्रवणं चैव प्रयत्नेनोपपादयेत्॥" ( मनु० ३।२०६ )

श्राद्धकार्यके लिए अस्थि वा अङ्गारादिशून्य शुचि और निर्जन प्रदेश निश्चित कर, उसे गोबरसे लोपना चाहिए। वह स्थान यदि स्वभावतः दक्षिणको ओर क्रमशः नीचा न हो, तो प्रयत्न करके उसे दक्षिणावनत करना चाहिए "दक्षिणाप्रवणं।" ( कात्यायनश्रौ० २२।३।६ ) "दक्षिणाप्रवणं देवयजनं भवति।" ( कर्क )

दक्षिणाप्रष्टि ( सं० पु० ) धुर्यापेक्षया प्रकृष्टं देशमश्नोति प्र-अश-क्तिच् दक्षिणा दक्षिणभागे प्रष्टिः वाह्यः। १ धुर्यके मध्य दक्षिणस्थित अश्वभेद, वह घोड़ा जो तीन घोड़ोंके रथको गाड़ीमें आगे जोता जाता है। २ दक्षिणस्थित प्रष्टि सदृश अश्व।

दक्षिणाबन्ध ( सं० पु० ) दक्षिणायां बन्धः अनुबन्धः। गृहस्थ आदिके दक्षिणानुबन्धका एकभेद। जो अभिमान पूर्वक दक्षिणा देते हैं और काम मोह आदिसे अभिभूत हैं, ऐसे गृहस्थ, ब्रह्मचारी, भिक्षु और वैखानसोंके लिए ही दक्षिणबन्ध कहा गया है। "दक्षिणाबन्धो नाम गृहस्थब्रह्मचारिभिक्षुकवैखानसानां काममोहोपचेतसां अभिमानपूर्वकां दक्षिणां प्रयच्छतां दक्षिणाबन्ध इत्युच्यते।" (तन्त्रसार) बद्धावस्थामें अर्थात् जिनका अभिमान दूर नहीं हुआ है, उनके लिए बद्धावस्था समझना चाहिए।

दक्षिणामुख (सं० त्रि०) १ दक्षिणा दक्षिणस्यां मुखं यस्य। दक्षिणादिङ्मुख, दक्षिणास्य, जिसका मुंह दक्षिणको ओर हो। पूर्वको ओर मुंह करके भोजन करनेसे आयुकी वृद्धि और दक्षिणमुख बैठ कर भोजन करनेसे यशको प्राप्ति होती है। ( मनु० )

परन्तु जिनके पिता जीवित हैं, उनके लिए यह विधि नहीं है। वे यदि दक्षिणमुख बैठ कर भोजन करें, तो उन्हें पितृघाती समझना चाहिये। जीवितपितृकोंको अमाश्राद्ध, गयाश्राद्ध, और दक्षिणमुख भोजन न करना चाहिये। (तिथितत्त्व) दक्षिणको तरफ मुंह करके पितरोंका तर्पण करना चाहिए। (क्ली०) २ दक्षिणकी ओर मुख।

दक्षिणामूर्ति ( सं० पु० ) दक्षिणा अनुकूला मूर्तिरस्य संज्ञात्वात् न पुम्वत्। शिव मूर्तिभेद, तन्त्रके अनुसार शिवकी एक मूर्ति। साधकश्रेष्ठको प्रति दिन शिवकी दक्षिणामूर्त्तिका ध्यान करना चाहिये। इस मूर्तिका एक वर्ष तक ध्यान करनेसे शास्त्रव्याख्यानको प्राप्ति होती है। ( तन्त्रसार )

इसका ध्यान इस प्रकार है--

"भ्राजच्छाश्रमहावटद्रुमतले योगासनस्थं प्रभुं ।
प्रत्यक्तत्त्वबुभुत्सुभिः प्रतिदिशं प्रोद्वीक्ष्यमाणाननं ॥
मुद्रां तर्कमयीं दधानममलं कर्पूरगौरं शिवं ।
हृद्यन्तः कलये स्फुरन्तमनिशं श्रीदक्षिणामूर्तिकं ॥"

ये महावटके तले योगासनसे अवस्थित हैं, अध्यात्म-तत्त्वके जिज्ञासुगण चारों तरफसे उनका मुख निहारते हैं, वे तर्कमुद्रा धारण किये हुए हैं, उनका वर्ण कर्पूर-वत् शुभ्र है, वे सर्वदा देदीप्यमान हैं। ऐसे दक्षिणा-मूर्ति महादेवका सर्वदा ध्यान करना चाहिए। (तन्त्र-सार) समासमें 'कप् होता है, उस अवस्थामें 'दक्षिण-मूर्तिक' ऐसा रूप हो जाता है।

दक्षिणामूर्त्तिमुनि--उद्धारकोष वा कोषध्याननिर्णय नामक संस्कृत ग्रन्थके प्रणेता।

दक्षिणायन (सं० क्लो०) दक्षिणा दक्षिणस्यां दक्षिणे गोले वा अयनं रवेः। १ सूर्यको दक्षिण गति, सूर्यको कर्करेखासे दक्षिण मकर रेखाकी ओर गति। २ सूर्यका दक्षिण गोलरूप तुलादि छठी राशिमें जाना।

सूर्य गगनमण्डलमें प्रतिवर्ष आषाढ़मासके अन्तमें उत्तरको ओर जहां तक गमन करते हैं, वहां तकका नाम उत्तरसंक्रान्ति और क्रान्ति तथा उत्तर क्रान्तिसे ले कर जहां तक दक्षिणकी ओर गमन करते हैं, इसका नाम दक्षिणक्रान्ति है। इन दो प्रकारको गतियोंको दक्षिणायण और उत्तरायण कहते हैं। अर्थात् सूर्य जब श्रावणसे पौषमास तक उत्तरी रेखासे दक्षिणी रेखाको जाते हैं, तब उसे दक्षिणायन और जब माघ माससे आषाढ़ तक दक्षिणी रेखासे उत्तरीरेखाको जाते हैं, तब उसे उत्तरायण कहते हैं। इन दो सीमाओंके बीच पृथ्वीका जो अंश पड़ता है, उसका नाम मध्यखण्ड है। इस खण्डमें १२ राशि हैं और इन बारहोंके अन्तर्गत १०१६ नक्षत्र देखनेमें आते हैं। गगन-मण्डलके मध्य-खण्डसे उत्तर जो अंश है, उसे उत्तरखण्ड कहते हैं। इस खण्डमें ३५ राशि अर्थात् पुञ्ज हैं और उनके भी अन्तर्गत १४५६ नक्षत्र हैं। यह हम लोगोंको युरोपीय ज्योतिर्विदों द्वारा पता लगा है। मध्य खण्डमें जितने अचल नक्षत्र हैं, उनमेंसे कितनोंको एक एक कर आकृति निर्दिष्ट कर पूर्वकालमें ज्योतिर्विदोंने उन्हें बारह भागोंमें राशिचक्र नामसे सीमाबद्ध किया है। इन बारह राशियोंके नाम ये हैं—मेष, वृष, मिथुन, कर्कट, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धनु, मकर, कुम्भ और मीन।

मेष राशिके प्रथमांशमें जो क्रान्तिपात होता है। जिन दो दिनोंमें सूर्य उस रेखामें रहते हैं, उन दिनोंमें दिवा और रात्रिमान बराबर होता है।

विषुवरेखाके उत्तरको ओर ६ राशि अर्थात् मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या और फिर दक्षिणको ओर ६ राशि अर्थात् तुला, वृश्चिक, धनु, मकर, कुम्भ और मीन तिर्यक भावसे अवस्थित हैं।

पृथ्वी अपने कक्ष पर घूमते घूमते वैशाख माससे जब मीन और मेषराशिके बीच पहुंच जाती है अर्थात् जिस अंशमें राशिचक्रके साथ विषुव रेखासे मिलती है, तब उस अंशके साथ सूर्यका समसूत्रपात होता है और मीन तथा मेष राशि ठीक सूर्यके सामने रहती हैं। उस समय पृथ्वीके निरक्षवृत्तके ऊपर सूर्यरश्मि ठीक सीधी पड़ती है। इसी कारण पृथ्वी पर सब जगह उस दिन दिवा और रात्रिमान बराबर रहता है। अर्थात् जब सूर्य विषुव-रेखा पर रहते हैं, तब उनकी क्रान्ति शून्य होती है और एक मेरुसे दूसरे मेरु तकका गोलकार्द्ध प्रकाशमय रहता है। सूर्यकी उत्तरक्रान्ति जितनी ही बढ़ती है, उतना ही उत्तरमेरु पार कर सूर्यका प्रकाश फैल जाता तथा दक्षिणमेरु प्रकाशहीन हो जाता है और सूर्यकी दक्षिणक्रान्ति जितनी बढ़ती है, उतना ही दक्षिणमेरु पार कर सूर्यका प्रकाश फैलता तथा उत्तरमेरु प्रकाश-हीन हो जाता है। सूर्यकी क्रान्तिका परिमाण २३°-२८' है। वैशाखमासमें सूर्य मेषराशिमें प्रवेश कर रोज एक अंशसे कुछ कम हो कर ज्येष्ठमासमें वृषराशिमें पहुँच जाते हैं। मेषराशिसे कुछ पश्चिम और कुछ उत्तरमें वृषराशि अवस्थित है। सूर्य रोज एक अंशसे कमकी चालसे जा कर आषाढ़ मासमें मिथुन राशिमें प्रवेश करते हैं। मिथुनराशिके वृषराशिके ठीक उत्तर-पश्चिममें अवस्थित है। सूर्य मिथुन राशि पार कर श्रावणमासमें कर्कट राशिमें जाते हैं। जिस स्थान पर राशिचक्रके

साथ उत्तरक्रान्तिको रेखा मिलो हैं, वह स्थान उस दिन ठीक सूर्यके सामने रहता है। इसके बाद सूर्य उत्तरकी ओर नहीं जाते। इसीसे उस समयको अयनान्तकाल कहते हैं। सूर्य इस राशिके ३०° पार कर भाद्रमासको सिंह राशिमें गमन करते हैं। यह सिंह राशि कर्कट राशिके दक्षिण-पश्चिम भागमें अवस्थित है। पीछे सूर्य आश्विन मासको कन्याराशिमें जाते हैं। मेषराशिमें विषुवरेखाके साथ चक्रका जैसा संयोग है, वैसा ही संयोग तुलाराशिमें समझना चाहिए। मेषराशि तुलाराशिसे १८०° दूर है। इसी कारण मेषादि ६ राशियां राशिचक्रका अर्द्ध भाग और तुलादि ६ राशियां उस चक्रका अपरार्द्ध अंश है। सूर्य कार्त्तिक मासमें तुलाराशिमें, अग्रहायण मासमें वृश्चिक राशिमें और पौष मासमें धनुराशिमें प्रवेश करते हैं। जिस अंशमें राशिचक्रके साथ दक्षिणक्रान्तिको रेखा मिलती है, वह अंश उस दिनके ठीक सूर्यके सामने पड़ता है। फिर इस स्थानसे सूर्य दक्षिणकी ओर नहीं जाते। इसीसे यह समय दक्षिणायनान्तकाल कहलाता है। इस राशिके बाद कुम्भराशि और तब मीन राशि पड़ती है जिनमें सूर्य क्रमशः फाल्गुन और चैत्र मासमें प्रवेश करते हैं।

इसी प्रकार पृथ्वी फिरसे वैशाख मासमें मीन और मेषराशिके मध्यस्थलमें जा पहुंचती है। विषुवरेखाके साथ राशिचक्रका जो अंश मिलता है, उस अंशके सूर्यमण्डलके सामने आने पर दिवा और रात्रिमान सदा एक सा रहता है। यथार्थमें सूर्य ही एक राशिसे दूसरी राशिमें पूर्वोक्त रूपसे भ्रमण करते हैं, ऐसा नहीं, सचल पदार्थमें अवस्थित हो कर अचल पदार्थको ओर दृष्टिपात करनेसे उस पदार्थका गतिभ्रम होता है। इसी भ्रमके कारण ऐसा दीख पड़ता है। इसका फल यह निकलता है, कि पृथ्वी उपरोक्त क्रमसे एक राशिसे दूसरी राशिमें जा कर उत्तरायण और दक्षिणायनके अनुसार बारह राशियोंका भोग करती हुई एक वर्षमें सूर्यकी एक बार परिक्रमा करती है। सूर्य, पृथ्वी और अयन देखो। दक्षिणायनमें पुण्य कर्म तथा प्रतिष्ठा आदि करना निषेध है।

मलमासतत्त्वमें लिखा है, कि दक्षिणायनमें विवाह, व्रत, चूड़ादि संस्कार, दीक्षा, यज्ञ, गृहप्रवेश, दान, पूजा, प्रतिष्ठादि नहीं करनी चाहिये। यदि कोई मोहवश कर भी ले, तो उसे फल नहीं होता।

फिर स्मृतिमें भी लिखा है कि देवता, वापी और आरामादिकी प्रतिष्ठा उत्तरायणमें करनी चाहिये। दक्षिणायनमें नहीं करनेसे फल प्राप्त नहीं होता, किन्तु दक्षिणायनमें मातृ, भैरव, वराह, नरसिंह, त्रिविक्रम और महिषासुरहन्त्रीकी प्रतिष्ठा की जा सकती है।

(कालमा॰ वैखानस॰)

दक्षिणायन देवताओंकी रात्रि है इसीसे दुर्गोत्सवके समय सन्ध्या कालमें देवीका उद्बोधन करना होता है। ३ दक्षिणायनाभिमानी देवताभेद। ४ दक्षिणभागस्थित प्राण।

दक्षिणारण्य ( सं॰ क्ली॰ ) दक्षिणस्थं अरण्यं। अरण्यभेद, एक जंगलका नाम।

दक्षिणारुस् ( सं॰ पु॰ ) दक्षिणे दक्षिणभागे अरुर्व्रणं यस्य। व्याधि कर्त्तृक दक्षिणाङ्ग व्रणित मृग, वह मृगा जिसके दहिने अङ्गमें व्याधाके तीर मारनेसे घाव हो गया हो।

दक्षिणार्ह ( सं॰ पु॰) दक्षिणां अर्हति दक्षिणा-अर्ह-अच् (अर्ह। पा ३।२।१२ ) दक्षिणायोग्य, वह जो दक्षिणाके उपयुक्त हो। इसका पर्याय—दक्षिणीय और दक्षिण्य है।

दक्षिणावत् ( सं॰ त्रि॰ ) दक्षिणा अस्त्यर्थे मतुप् मस्य वः। दक्षिणायुक्त।

दक्षिणावर्त्त (सं॰ त्रि॰) दक्षिणे आवर्त्तते आ-वृत अच्। १ दक्षिणमें आवर्त्तयुक्त, जो दाहिनी ओर घुमा हुआ हो। २ दक्षिणदिक् स्थित, जो दक्षिणकी ओर अवस्थित हो। ( पु॰ ) ३ शङ्ख विशेष, एक प्रकारका शङ्ख जिसका घुमाव दाहिनी ओरका होता है।

दक्षिणावर्त्तकी ( सं॰ स्त्री॰ ) वृश्चिकाली नामका पौधा।

दक्षिणावर्त्तवती ( सं॰ स्त्री॰ ) दक्षिणे आवर्त्तते आवृत ण्वुल्, गौरादित्वात् ङीष्। वृश्चिकाली नामका पौधा।

दक्षिणावर्त्ता ( सं॰ स्त्री॰ ) मेषशृङ्ग, भेंड़के सींग।

दक्षिणावह सं॰ पु॰ ) दक्षिणा दक्षिणदिक्तो वहति वह-अच्। दक्षिणानिल, दक्षिणसे आनेवाली हवा।

दक्षिणावृत् ( सं॰ त्रि॰ ) दक्षिण आवर्त्तते वृत-क्विप्। दक्षिणावर्त्त।

दक्षिणाशा (सं० स्त्री०) दक्षिणा आशा दिक्। दक्षिण-दिक्, दक्षिण दिशा।

दक्षिणाशापति (सं० पु०) दक्षिणस्या दिशः अधिपति। १ यम। २ मङ्गलग्रह।

दक्षिणासद्—दक्षिणसद् देखो।

दक्षिणाहि (सं० अव्य) दक्षिण दूरार्थे आहि। दूरस्थित दक्षिण भाग।

दक्षिणित् (सं० अव्य) दक्षिणात् वेदे पृषोदरादित्वात् साधुः। दक्षिणकी ओर।

दक्षिणी (हिं० स्त्री०) दक्षिण देशकी भाषा। (पु०) २ दक्षिणदेशका निवासी। (त्रि०) ३ दक्षिणदेश सम्बन्धी, दक्षिण देशका।

दक्षिणीय (सं० त्रि०) दक्षिणामर्हति दक्षिणा-छ। १ दक्षिणार्ह, जो दक्षिणाका पात्र हो। २ दक्षिण सम्बन्धी, दक्षिणका।

दक्षिणेतर (सं० त्रि०) दक्षिणादितरः। दक्षिणसे इतर, वाम, बायां।

दक्षिणेन (सं०अव्य) दक्षिणएनप्। दक्षिणकी ओर इस शब्दके योगमें द्वितीया विभक्ति होती है।

दक्षिणेर्मन् (सं० पु०) दक्षिणे ईर्म व्रणं यस्य ततोऽनिच्। व्याध कर्तृक दक्षिण पार्श्वका आहत मृग, वह हरिण जिसके दहिने बगलमें व्याधाके तीरसे घाव हो गया हो।

दक्षिणेश्वर—बंगालमें चौबीस परगने जिलेके अन्तर्गत एक ग्राम। यह हुगली नदीके किनारे अवस्थित है और कलकत्तेसे कुछ उत्तरमें पड़ता है। यहां बारूद तैयार करनेका कारखाना, बारह मनोहर शिवमन्दिर और एक सुन्दर कालीका मन्दिर है।

दक्षिणोत्तर (सं० त्रि०) दक्षिण और उत्तरकी ओर अवस्थित, जो दक्षिण और उत्तरमें पड़ता हो।

दक्षिणोत्तरी (सं० त्रि०) दक्षिण भागके ऊपर अवस्थित।

दक्षिण्य (सं० त्रि०) दक्षिणां अर्हति दक्षिणा यत्। दक्षिणार्ह, जो दक्षिणाका पात्र हो।

दक्षिणेश्वरलिङ्ग (सं० क्लो०) काशीस्थित दक्षप्रजापति स्थापित लिङ्गभेद, काशीका एक लिङ्ग जिसे दक्षप्रजापतिने स्थापित किया था। दक्षप्रजापतिने ब्रह्माके आदेशसे काशीमें शिवलिङ्गकी स्थापना की थी। यहां वे अनन्यचित्तसे उनकी पूजादि करते थे। महादेवने सन्तुष्ट हो दक्षको वर दिया और कहा—"तुम्हारे सम्पूर्ण अपराध मैंने क्षमा कर दिये, तुम्हें और भी एक वर देता हूं कि तुमने जिस लिङ्गकी प्रतिष्ठा की है; वह दक्षिणेश्वरलिङ्गके नामसे प्रसिद्ध होगा। जो लोग इस लिङ्गकी सेवा करेंगे, मैं उनके सहस्र सहस्र अपराध क्षमा कर दूंगा। तुम भी इस लिङ्गकी पूजाके कारण सबके मान्य बनोगे और दो परार्द्धकालके बाद मोक्ष प्राप्त करोगे।' इतना कह कर महादेव उस लिङ्गमें अन्तर्हित हो गये। (काशीख० ८१ अ०)

दखमा (हिं० पु०) पारसीके मुर्दे रखनेका स्थान। पारसी लोग शवको जलाते या गाड़ते नहीं है, बल्कि उसे खास निर्जन स्थानमें रख देते हैं जहां चील, कौए आदि उनका मांस खा जाते हैं। इस कामके लिये थोड़ासा स्थान पचीस तीस फुट ऊँची दीवारसे घेर दिया जाता है और इसके ऊपरी भागमें जंगला मढ़ा जाता है। वे इसी जंगले पर शव रख देते हैं, चील-कौए आदिसे उसका मांस खाये जाने पर हड्डियां जंगले होकर नीचे गिर पड़ती हैं।

दखल (अ० पु०) १ अधिकार, कबजा। २ हस्तक्षेप, हाथ डालना। ३ प्रवेश, पहुँच।

दखलदिहानी (हिं० स्त्री०) किसी वस्तु पर किसीको अधिकार दिला देना, कबजा दिलवाना।

दखलनामा (अ० पु०) दखलदिहानीका सरकारी आज्ञा-पत्र।

दखील (अ० वि०) अधिकार रखनेवाला।

दखीलकार (फा० पु०) कमसे कम बारह वर्ष तक किसी जमींदारके खेत पर अपना दखल जमाये रखनेका आसामी।

दखीलकारी (फा० स्त्री०) १ दखीलकारका पद। २ वह जमीन जिस पर दखीलकारका अधिकार हो।

दगड़ (हिं० पु०) एक प्रकारका ढोल जो लड़ाईमें बजाया जाता है, जंगी ढोल।

दगड़ना (हिं० क्रि०) सत्य वचनका विश्वास न करना।

दगदगा (अ० पु०) १ डर, भय। २ संदेह, शक। ३ एक प्रकारकी कंडील।

दगदगाना ( हिं० क्रि० ) चमकना, दमदमाना।

दगदगाहट ( हिं० स्त्री० ) चमक, दमक।

दगदगी ( हिं० स्त्री० ) दगदगा देखो।

दगना ( हिं० क्रि० ) १ बन्दूक या तोपका छूटना। २ दागा जाना। ३ दग्ध होना, जलना।

दगरी ( हिं० स्त्री० ) बिना मलाईका दही।

दगलफसल ( हिं० पु० ) धोखा फरेब।

दगला ( हिं० पु० ) रुईदार वा मोटे कपड़ेका अंगरखा।

दगवाना ( हिं० क्रि० ) किसी दूसरेको दागनेके काममें लगाना।

दगहा ( हिं० वि० ) १ दागवाला। २ सफेद दागवाला। ३ प्रेतकर्म-कर्त्ता, जिसने प्रेतक्रिया की हो। ४ जो दग्ध किया गया हो।

दगा ( अ० स्त्री० ) कपट, छल, धोखा।

दगादार ( फा० वि० ) विश्वासघातक, धोखेबाज, छली।

दगाबाज ( फा० वि० ) १ कपटी, छली। ( पु० ) २ वह मनुष्य जो धोखा देता हो, छली आदमी।

दगाबाजी ( फा० स्त्री० ) छल, कपट, धोखा।

दगार्गल ( सं० क्ली० ) दकस्य जलद्वाररोधस्य अर्गलमिव, गमध्यपाठे तु पृषोदरादित्वात् गकारस्य ककारः दकार्गलं। निर्जल स्थानके ऊपरी लक्षण देख कर भूमिके नीचे पानी होने अथवा न होनेका ज्ञान।

इसका विषय वृहत्संहितामें इस प्रकार लिखा है—जिस प्रकार मनुष्यके शरीरमें रक्तवाहिनी शिराएँ होती हैं, उसी प्रकार पृथ्वीमें ऊपर नीचे जलवाहिनी शिराएं होती हैं। एक वर्ण और एक रसयुक्त जलके आकाशसे गिरने पर मट्टी अनेक वर्णों तथा रसोंसे युक्त हो जाती है। इसी कारण जलकी परीक्षा मट्टी द्वारा करनी चाहिये। इन्द्र, अग्नि, यम, निऋति, वरुण, पवन, चन्द्र, शङ्कर आदि देवगण क्रमशः प्रदक्षिणक्रमसे पूर्वादि सभी दिशाओंके अधिपति हैं। आठों दिशाओंमें बहनेवाली शिराएं अपने अपने अधिपतिके नामसे पुकारी जाती हैं।

पृथ्वीके मध्य जो शिरा प्रवाहित है, उसे महाशिरा कहते हैं। महाशिराके अलावा और भी सैकड़ों शिराएँ हैं, जो नाना प्रकारसे निकल कर भिन्न भिन्न नामोंसे प्रसिद्ध हैं।

चारों ओर अवस्थित तथा पातालसे उत्थित जो सब जर्द्धशिराएं हैं, वे शुभजनक हैं। कोणको ओरसे अर्थात् अग्नि, नैऋत, वायु और ईशान इन चार कोणोंमें निकली हुई शिराएं शुभजनक नहीं हैं। यदि किसी निर्जन स्थानमें वेंतका वृक्ष हो, तो समझना चाहिये कि उससे पश्चिम तीन हाथकी दूरी पर डेढ़ पुरसे नीचे अच्छे जलकी शिरा है और उससे भी आध पुरसे* नीचे पाण्डुवर्ण मण्डूक, पीतवर्ण मृत्तिका और पुटभेदक पाषाण इन्हीं चिह्नोंके नीचे जल है। निर्जन प्रदेशमें यदि जामुनका पेड़ हो, तो उससे उत्तर तीन हाथकी दूरी पर दो पुरसे नीचे पूर्ववाहिनी शिरा अवस्थित है। इस जगह एक पुरसे नीचे लौहगन्धिका मृत्तिका और पाण्डुवर्ण मण्डूक है, ऐसा समझना चाहिये। जम्बु वृक्षके पूर्वको ओर पास ही यदि वल्मीक हो, तो उससे दक्षिण दो पुरसेकी दूरी पर दो पुरसे नीचे स्वादिष्ट जल मिलेगा। मट्टी खोदते समय यदि आध पुरसे नीचे मछली और कबूतरके समान पत्थर एवं मट्टी नीली निकले तो समझना चाहिये यहां बहुत समय तक जल रहता है। गूलरवृक्षसे तीन हाथ पश्चिम एक पुरसे जमीनके नीचे सफेद हड्डी और अञ्जनके जैसा पत्थर निकले, तो आध पुरसेकी दूरी पर उत्तम जलयुक्त शिरा मिलेगी। अर्जुन वृक्षसे तीन हाथ उत्तर यदि वल्मीक रहे, तो समझना चाहिये, पश्चिमकी ओर आध पुरसेकी दूरी पर जल है। मट्टी खोदते समय यदि आधपुरसे नीचे गोह नामक जन्तु और एक पुरसे नीचे धूसरवर्ण मट्टी तथा उसके भी कुछ नीचे पीली एवं रेतीली मट्टी मिले, तो वहां अपरिमित जल पाया जायगा। वल्मीकसे एकत्रित निर्गुण्डी वृक्षसे तीन हाथ दक्षिण दो पुरसे नीचेमें अगाध और स्वादु जल; उससे भी आध पुरसे नीचे रोहित मछली; तब कपिलवर्ण और उससे भी नीचे मण्डूर वर्ण तथा रेतीली मट्टी मिलेगी और वहांका जल बहुत स्वादिष्ट होगा। यदि बेर पेड़से पूर्व वल्मीक देखा जाय, तो उसके बगलमें तीन पुरसे नीचे जल अवश्य मिलेगा। जहां ढाक तथा बेरका पेड़ एक साथ मिला हो, वहां तीन पुरसे नीचे पश्चिमकी ओर जलशिरा; उससे भी

* भट्टोत्पलके मतसे १ पुरसा = १२० उंगली।

एक पुरसे नीचे दुन्दुभिका चिह्न ; यदि वेल और गूलर-का पेड़ मिला हो, तो दक्षिणकी ओर तीन हाथ छोड़ कर तीन पुरसे नीचे जल तथा उसमें भी आध पुरसे नीचे कृष्णमण्डूक मिलेगा। कठगूलर पेड़के समीप यदि वल्मीक नजर आवे, तो समझना चाहिये, कि पश्चिमकी ओर तीन पुरसे नीचे दिग्वाही शिरा प्रवाहित है। इससे भी आध पुरसे नीचे ईषत् पाण्डुवर्ण और पीली मिट्टी, दूधके जैसा सफेद पत्थर और कुमुदके जैसा मूषक देखनेमें आवेगा। जलहीन स्थानमें जहां सफेद नौसादरका पेड़ देखा जाय, वहां पूर्वकी ओर तीन हाथकी दूरी पर प्रथम दक्षिणवाहिनी शिरा प्रवाहित होती है। इस जगहकी जमीन खोदनेमें नीलोत्पलवर्ण और कपोत-वर्णविशिष्ट मालूम पड़ेगी तथा हाथ भरके फासले पर अजगन्धी मत्स्य और क्षीर समन्वित जल मिलेगा। शोणाक वृक्षके पश्चिम-उत्तरकी ओर दो हाथ छोड़ कर कुमुद नामकी शिरा मिलेगी। यह शिरा तीन पुरसे नीचे हो कर बहती है। यदि विभीतक वृक्षके दाहिने बगलमें वल्मीक हो, तो समझना चाहिये, कि पूर्वकी ओर आध पुरसे नीचे हो कर जलशिरा प्रवाहित है। यदि वहांसे हाथ भरकी दूरी पर वल्मीक रहे, तो साढ़े चार पुरसे नीचे जल प्रवाहिणी शिरा अवश्य बहती होगी। उस जगहकी एक पुरसे नीचेकी मट्टी सफेद तथा कुङ्कुम की तरह चमकीला पत्थर मिलेगा। तीन वर्ष बीत जाने पर वहांकी जलवाहिनी शिरा नष्ट हो जायगी, ऐसा समझना चाहिये। (वृहत्संहिता ५४ अ०)

दगैल (फा० वि०) १ जिसमें दाग हो। २ जिसमें कुछ दोष हो। (पु०) ३ छली, कपटी, दगाबाज।

दग्ध (सं० त्रि०) दह-क्त। १ क्षतदाह, भस्मीकृत, जो जल गया हो, जला या जलाया हुआ।

"दृशा दग्धं मनसिजं जीवयन्ति दृशैव या ॥" (साहित्यद०)

२ दुःखित, जिसे कष्ट पहुंचा हो, जिसका हृदय दग्ध हुआ हो वा जो जल गया हो।

(क्ली०) ३ शरीरस्थ अग्निदाहभेद, वह शरीर जो जल गया हो। शरीरका कोई अङ्ग जल जाने पर निम्न-लिखित प्रणालीसे उसका प्रतिविधान करना चाहिए। अग्नि द्वत, तैलादि स्नेहविशिष्ट अथवा नीरस द्रव्यका आश्रय ले कर दहन-कार्य सम्पन्न करती है। अग्नि द्वारा सन्तप्त होने पर घृत तैल आदि स्नेह-द्रव्य सूक्ष्म शिराओं-में प्रविष्ट हो जाते हैं, इस कारण वह त्वक् और मांस आदिके भीतर प्रविष्ट कर शीघ्र ही दहन करते हैं। इसी-लिए स्नेह-द्रव्य द्वारा दग्ध होने पर अत्यन्त वेदना होती है। यह अग्निदग्ध चार प्रकारका है—प्लुष्ट, दुर्दग्ध, सम्यक्‌दग्ध और अतिदग्ध। जिसमें जलन पड़े और रंग बदल जाय उसे प्लुष्ट कहते हैं। जिसमें दग्ध स्थान पर स्फोट (फफोला) हो जाय और वह स्थान अत्यन्त उष्ण, दाहयुक्त, रक्तवर्ण, पाक एवं वेदनाविशिष्ट हो तथा विल-म्बसे आरोग्य हो, उसका नाम है दुर्दग्ध। दग्ध स्थान गभीर न हो और पके ताड़की तरह उसका रंग हो तथा पूर्वोक्त लक्षण उसमें विद्यमान हों, तो उसे सम्यक् दग्ध समझना चाहिये। अतिदग्ध होनेसे, दग्ध स्थानका मांस झूल जाता है; शरीर शिथिल और शिरा, स्नायु, सन्धि, एवं अस्थि नष्ट हो जाती है तथा अत्यन्त ज्वर, दाह, पिपासा, मूर्च्छा आदि उपद्रव उपस्थित होते हैं। इसमें क्षत स्थान देरसे भरता है और भर जाने पर विवर्ण हो जाता है। इस चार प्रकारके दग्धोंके द्वारा अग्नि-कर्मका साधन हुआ करता है।

अग्नि द्वारा प्राणियोंका रक्त कुपित हो कर शीघ्र ही वेग-विशिष्ट हो जाता है।

रक्तके उस वेगके कारण पित्त भी वेगवान् हो जाता है। अग्नि और पित्त दोनों प्रायः एक जातिके पदार्थ हैं और एक ही रस-विशिष्ट हैं; इसीलिए अग्नि-दग्ध स्थानमें तीव्र वेदना, स्वभावतः जलन और स्फोट हो जाते हैं तथा ज्वर और तृष्णाकी वृद्धि होती है।

दग्ध-चिकित्सा—प्लुष्ट दग्धमें अग्निका ताप तथा उष्ण-क्रिया और उष्ण औषधका प्रयोग करना चाहिए। उसके द्वारा शरीर घर्माक्त होने पर और भी तरल हो जाता है। शीतल जल द्वारा स्वभावतः रक्त स्कन्दित (जम जाना) होता है। इस लिए प्लुष्ट-दग्धमें उष्णके सिवा शीतल क्रिया कभी भी सुखकर नहीं होती। दुर्दग्ध स्थान पर उष्ण एवं शीतल दोनों प्रकारकी क्रियाएं करनी चाहिए। दग्ध स्थान पर घी लगाना और शीतल वस्तु सेचन करना चाहिए। सम्यक् दग्ध होने पर

Christ-की उपाधि ग्रहण कर सेग्रिस नगरमें वास-भवन वनाया था । १४३३ ई०में जानके मरने पर उनके लड़के एडवर्ड राजसिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। पिताकी तरह अनेक सद्‌गुणोंसे भूषित होने पर भी वे राज्यसंक्रान्त कुछ गुरुतर कार्यमें हस्तक्षेप कर आत्मजीवन कलुषित कर गये। सिंहासन प्राप्त करनेके वाद ही उन्होंने एभोरा नगरमें एक महासभा करके यह स्थिर किया, कि पितृदत्त उनकी जो सव भूसम्पत्ति राज्यके सम्भ्रान्त मनुष्य भोग कर रहे हैं, उसका सत्त्व वे पुत्रादिक्रमसे भोग कर सकेंगे, पुत्रके अभावमें वह सव सम्पत्ति राजाकी होगी। सम्भ्रान्त भद्रवंशीय वहुतोंके पुत्र सन्तान नहीं रहने पर वे अपनी अपनी मान रक्षाके लिये सारी सम्पत्ति छोड़ काष्टिलको भाग गये। एडवर्डने समझा, कि उनका अभीष्ट सहजमें ही सिद्ध हो गया। राज्यके अधिकांश सम्भ्रान्त व्यक्तियोंके भिन्न भिन्न देश चले जानेसे अवशिष्ट व्यक्तियोंकी क्षमताका ह्रास हो गया। एडवर्डने पिताकी राजनीतिके वशवर्त्ती हो आरागण-राजकन्याका पाणिग्रहण किया। इङ्गलैण्डराजने विण्डसरके सन्धिसूत्रवलसे उन्हें (Knight of the Garter)की उपाधि दी। उन्होंने अपने छोटे भाई डम हेनरिकको समुद्रके किनारे नाना स्थानोंमें जानेके लिये उत्साहित किया। १४३६ ई०में टाञ्जियरकी युद्धयात्रासे ही पुर्त्तगालको भविष्यत् देशाविष्कार आदि क्षणकालके लिये निर्वापित हुई थी। उनके सर्वकनिष्ठ भ्राता डम फार्दिनन्द, पिद्रो, हेनिरक और पोप आदिके मना करने पर भी उन्होंने टाञ्जियर पर आक्रमण करनेके लिये एक दल नौसेना भेजी। शत्रुके हाथसे एडवार्डकी सेना विच्छिन्न हो गई। टाञ्जियरवासियोंने उनके छोटे भाई फार्दिनन्दको कैद कर लिया और वाकी सभी सेना छोड़ दिया। राजा भाईके जीवनसे निराश हो विशेष मर्मपीड़ित हुए। मस्तिष्ककी विकृतिसे दग्ध हो वे १४३८ ई०में परलोक सिधार गये। डम फार्दिनन्दने भी फेज नगरमें वन्दी रह कर तरह तरहका अत्याचार सहा और पीछे अपने दयादाक्षिण्य और दृढ़ताके लिये "The constant Prince"नाम ग्रहण कर १४४३ ई०में जीवन विसर्जन किया।

एडवर्डकी मृत्युके वाद उनके अल्पवयस्क एक पुत्र ५म आफन्सो सिंहासन पर वैठे। वालकराजके प्रतिनिधित्व ले कर राजमाता डोना ल्युनोरा और चचा डम पिद्रो (Duke of Coimbra)में विवाद खड़ा हुआ। लिसवन नगरवासीने पिद्रोको पक्ष ले कर उन्हींको रिजेण्ट वा प्रधान अभिभावक वनाना चाहा। १४४७ ई०में राज्यके मध्य डम पिद्रोकी क्षमता उच्च सीमा पर पहुंच गई। इस समय एडवर्डपुत्र ५म आफन्सोके वयः प्राप्त होने पर उनके चचा पिद्रोने अपनी कन्या ल्युनोराको उन्हें व्याह दिया। वहनसे विवाह करने पर भी उनका मन शान्त नहीं हुआ। चचाके एकाधिपत्य पर वे क्रमशः ईर्षान्वित होने लगे। ड्यूक आव व्रगञ्जा उनके मनमें चचाकी विद्वेषाग्निको उद्दीपित कर रहे थे। अतः उनका अन्तःकरण क्रमशः विषमय होता जा रहा था। उन्होंने अपने चचाको राज्यसे वहिष्कृत करनेका सङ्कल्प किया। अन्तमें उन्होंने ड्यूक आव व्रागञ्जाके परामर्शानुसार राजकीय सेनाको साथसे १४४६ ई०में आलफारोविरा नगरके समीप अपने चचाकी सेनाका सामना किया। युद्धमें डम पिद्रो मारे गये। इसके वाद ५म आफन्सो देश विजयकी कामनासे अफ्रिकामें जा १४५८ ई०में अलकाशके सेगुअर और १४७१ ई०में आरजिला और टाञ्जियर राज्यको दखल कर लिया। अफ्रिकाके युद्धमें उन्होंने विशेष वीरत्व और युद्धविद्याका परिचय दिया था, इस पर सवोंने उन्हें "The African" उपाधिसे भूषित किया। इधर वे जिस प्रकार अफ्रिकाके युद्धमें लिप्त थे, उसी प्रकार उनके चचा डम हेनरिक (The navigator)-के उत्साहसे प्रणोदित पुर्त्तगीजगण समुद्रपथसे देशाविष्कारमें व्यापृत रह कर नाना स्थानोंमें जाने लगे। १४६६ ई०में हेनरिककी मृत्यु होने पर भी राजाने अपने चचाके देशान्वेषणरूप महाकार्यसे जनसाधारणको विशेष उत्साहित किया था। राजा ५म आफन्सोके अन्तर्निहित काष्टिल-विजयवासना दिनों दिन उद्दीप्त होती जा रही थी। इस उद्देश्यको साधन करनेको आशासे वे काष्टिलपति ४र्थ हेनरीकी वालिका कन्या जोहनको व्याह कर राजसिंहासनप्रार्थी हुए। उधर काष्टिल वासियों-

ने आरागणराज फार्दिनन्दकी वालिकापत्नी इसाबेलाका पक्ष ले कर उन्हें सिंहासन पर विठाना चाहा। इस प्रकार दोनोंमें विरोध खड़ा हुआ। दोनों ही शस्त्रादि ग्रहण कर एक दूसरेके सम्मुखीन हुए। १४७६ ई०में टोरोके युद्धमें पुर्त्तगीजगण विशेषरूपसे परास्त हुए थे। राजाने फ्रान्स जा कर ११वें लुईसे साहाय्य प्रार्थना की, पर कोई फल नहीं निकला। अव कोई उपाय न देख राजा १४७८ ई०में अलकण्टारा सन्धिपत्र पर अपना हस्ताक्षर करनेको वाध्य हुए और उसीके अनुसार नव-परिणीता भार्या जोहन-को मठमें चिरनिर्वासित करनेको वाध्य हुई। इस प्रकार मनःकष्टसे उनकी चित्तचञ्चलता और भी वढ़ने लगी। प्रायः अर्द्धोन्मादावस्थामें एक वर्ष विता कर राजा १४८१ ई०में परलोकको सिधार गये जिससे सभी प्रकार-ज्वाला शान्त हुई।

राजा २य जानने पुर्त्तगाल सिंहासन पर वैठ कर काष्टिल और इङ्गलैण्डके साथ वाणिज्यसूत्रमें सन्धि-स्थापन किया। पीछे वे प्रजाको सव भांतिसे सन्तुष्ट कर राजकार्यकी पर्यालोचना करने लगे। उस समयके इङ्गलैण्डराज ७म हेनरी और फ्रान्सके अधिपति ११वें लूईके अनुकरण पर राज्यशासन करके उन्होंने अपने राजत्वको उज्ज्वल कर दिया था। टोरोके युद्धमें वीरता दिखा कर वे एक विख्यात सैनिकपुरुष गिने जाने लगे। राज्यके सम्भ्रान्त व्यक्तियोंकी अधिकारस्थ भूमि आदिका विचार राजविचारक (Corregidors) द्वारा निष्पन्न होने-के लिये एभोरामें महासभा की गई। उनके पिताके राजत्व-कालमें व्रगञ्जाके ड्यूक फार्दिनन्दने स्वाधीनता प्राप्त करना चाहा था, इस कारण उनका दमन इन्हें एकान्त आवश्यक जान पड़ा। उक्त महासभाके अधिवेशनका मुख्य उद्देश्य था फार्दिनन्द-प्रमुख सम्भ्रान्त भद्र व्यक्तियोंका क्षमता ह्रास। अतः उन लोगोंमें धीरे धीरे विद्वेष भाव प्रकाश होने लगा। व्रगञ्जाके ड्यूक पर आक्रमण करना उनका मूल मन्त्र हुआ उन्होंने ड्यूकको राज-द्रोहिताके अपराध पर दण्डित और आवद्ध करके एभोरा नगरमें विचारके वहाने भेज दिया और वहीं १४८३ ई०में वे परलोकको सिधार गये। फार्दि-नन्द (Duke of Viseu) जो राजाके निकट आत्मीय थे सम्भ्रान्त भद्रलोगोंके नेतृपद पर अधिष्ठित हुए। आत्मीय होनेके कारण राजा उन पर भी विश्वास नहीं करते थे। ११वें लुईकी राजनीतिके अनुवर्त्ती हो उन्होंने १४८४ ई०में अपने हाथसे सेतुवल नगरमें उनका प्राण संहार किया। इस पर भी उनकी शोणितपिपासा निर्वापित नहीं हुई। उन्होंने राजपदको निष्कण्टक करनेके लिये और भी अस्सी भद्रलोगों (Nobles) का रक्तदर्शन किया। इन सव सद्वंशोद्भव भद्र व्यक्तियोंको अपने नेत्रोंसे ओट करनेमें राजाने विशेष कष्ट पाया था। अव वे निर्विवाद शत्रु-परिशून्य हो राज्यशासन करने लगे। प्रजा उन्हें 'The Perfect king' नामसे पुकारने लगी।

यद्यपि उन्होंने अपनी अभीष्ट सिद्धिके लिये ऐसा नृशंस आचरण किया था, तो भी पुर्त्तगीजोंको कभी भी आलससे दिन विताने नहीं दिया। डम हेनरीको शिक्षित नाविक सम्प्रदायने वड़े यत्नसे अपने अधीन समुद्रपथ होकर देश देश भ्रमण कराया था। गोल्ड कोष्ट (Gold Coast) में वाणिज्य फैलानेके लिये उन्होंने १४८४ ई०में एलमीना (Lamina or Elmina) नगरमें एक दुर्ग वनाया। १४८६ ई०में वार्थलोमिड डियस उत्तमाशा अन्त-रीपका परिभ्रमण कर अलगोआ उपसागरमें पहुंचे। १४८७ ई०में राजा प्रेष्टरने जानके अन्वेषण और भारत-वर्ष पहुंचनेके लिये एक दल सज्जित नौसेना भेजी। उसी साल उन्होंने विशेष तत्त्वानुसन्धानसे पिद्रो-डि-एभोरा और गञ्जालो एनिसको टिम्वक्टु प्रदेशमें तथा उत्तर महा-सागर हो कर काथे (Cathay)में जानेका पथ निरूपण करनेकी इच्छासे मार्टिम् लोपेजको नाभा-जिमला द्वीप भेजा। यही उत्तर-पूर्व (North East Passage) पथके निरूपणका प्रथम उद्यम है। ऐसी विचक्षणता रहते हुए भी राजाने १४९३ ई०में कलम्वसके भ्रमण और अमेरिका दर्शनरूपव्यापारकी अलीक विवेचनासे उसको कार्यसे अव्याहति दे कर विषम भ्रमात्मक कार्य किया था। अपने राजत्वके शेष काल तक वे भास्को-डि-गामाके भारत-आक्रमणके लिये रणतरी सज्जा आदि विस्तृत व्यापारोंमें लिप्त थे। उन्हींके राजत्वकालमें पुर्त्तगाल और स्पेन राज्यके मध्य अनाविष्कृत-देशोंकी विभाग-व्यवस्था करके पोपने एक आदेशपत्र प्रदान किया। १४९० ई०में जेष्ठ पुत्र आफन्सोकी मृत्यु हो जाने से राजाको अपना जीवन

बोझ सा मालूम पड़ने लगा। स्पेनराज फार्दिनन्दकी कन्या इसावेलाके साथ अपने पुत्रका विवाह दे कर वे जिस भविष्यत् आशा पर उत्फुल्लित हुए थे, अभी पुत्रके निधन पर वह आशा निराशाके अगाध जलमें डूब गई। मर्माहत हो राजाने १४६५ ई०में अपनी जीवनलीला शेष की। इसके वाद ङम मानुएल "The Fortunate" पुर्त्तगालके सिंहासन पर बैठे। जिस फार्दिनन्दकी (Duke of Viseu) २य जानने निष्ठुरभावसे हत्या की थी, ये उन्हींके अन्यतम भाई थे। भास्को-डि-गामा, आफन्सो डि-आलवुकार्क, फ्रान्सेस्को अलमिदा आदि प्रधान प्रधान नाविक और योद्धाओंने नाना स्थानोंमें पर्यटन कर पुर्त्तगाल-राजलक्ष्मीको अतुल ऐश्वर्यसे भूषित कर दिया था। इस विषयमें राजाके स्वयं उद्योगी नहीं होने पर भी काष्टिलसिंहासन-अधिकारकी वासना उनके हृदयमें आप ही आप जग उठी। अपने उद्देश्यकी सिद्धिके लिये उन्होंने आफन्सोकी विधवा पत्नी फार्दिनन्द-पुत्री इसावेलासे विवाह करना चाहा। नवपरिणीता पत्नीको खुश करनेके लिये वे पुर्त्तगालसे यहूदियों (Jews)-को को मार भगानेमें तैयार हो गये। यहूदियोंने पुर्त्तगालमें रह कर कभी भी कोई अपकार नहीं किया, उनका ध्यान हमेशा राज्यके मङ्गलकी ओर रहता था। आफन्सो-हेनरिककी असीम कृपासे वे इतने दिनों तक पुर्त्तगालमें निरापदसे रहते आये थे, इस कारण वर्त्तमान राजाकी भी उन्हें निकाल भगानेकी जरा भी इच्छा न थी, पर वे करते क्या, प्रियतमाने उन्हें अपने हाथका खिलौना वना लिया था। १४६७ ई०में शुभ विवाह सम्पन्न हुआ। विवाहके वाद उन्होंने स्पेनराजसिंहासनके उत्तराधिकारी होनेकी चेष्टा की। पर लौटती सालमें राजकन्या इसावेलाकी टोलेडो नगरमें अकस्मात् मृत्यु हो जानेसे राजाकी भविष्यत् राज्य-आशा सदाके लिये विलुप्त हो गई। इस पर निरुत्साह न हो, उन्होंने फिरसे अपनी साली नेरियासे विवाह कर लिया। इस विवाहसे भी उनकी आशा पूरी न हुई। उनकी वड़ी सालीके पुत्र ५म चार्लस स्पेनके सिंहासनाधिकारी हुए। राजा जव अपने राज्यमें विवाह व्यापारमें लिप्त थे, उस समय भास्को-डि-गामा, केवल (इन्होंने १५०० ई०में ब्रेजिलका आविष्कार किया), आलवुकार्क, अलमिदा, दुआर्त्ते पाचेको आदि प्रधान प्रधान पुर्त्तगीज नाविकगण भारतक्षेत्रमें पुर्त्तगीजकी गौरवरक्षा करते रहे। १५०१ ई०में जोहन-डि-नोभाने एसेन्सन (Ascension) द्वीपका और आमेरिगो भेस्पुची (Amerigo vespucei)ने अमेरिकाके राइओ-प्लाटा और पारा-गुई राज्यका आविष्कार किया। १५०६ ई०में ड्यूगो लोपेज दि-सिकुइराने मलक्का पर और १५१० ई०में आलवुकार्कने गोआ पर अधिकार किया था। १५१२ ई०में फ्रान्सिस्को सेनाने मलक्का द्वीपपुञ्जका आविष्कार और १५१५ ई०में लोपेज सोआरिसने सिंहलके कलम्बो नगरमें एक दुर्गका निर्माण किया। १५१७ ई०में फार्णान्दो-पेरिज एन्द्रादा चीन साम्राज्यके काण्टन नगरको जीत कर १५२१ ई०में पेकिननगरको रवाना हुए। १५२० ई०में मगेलान (Magalhao)ने जिस प्रणालीसे सुविधाजनक गमनपथका आविष्कार किया, वह आज भी (Straits of Magellan) उन्हींके नामकी घोषणा करती है।

१५२१ ई०को ३य जानने मानुएलके सिंहासन पर अधिकार तो किया, पर २य जान द्वारा देशस्थ भद्रलोगोंकी क्षमता ह्रास हो जानेसे सभी लोग अपनी तथा देशकी भलाई भूल कर राजाके विरुद्ध षड़यन्त्र रचने लगे। १७८६ ई०में घोर फरासी राष्ट्रविप्लवके समय फरासी भद्र लोगोंकी मानसिक अवस्थाने जैसा पलटा खाया था अभी पुर्त्तगालके भाग्यमें भी वैसा ही पलटा खानेको था। भारतीय वाणिज्यधनसे राजकोष पर्याप्तरूपसे पूर्ण रहनेके कारण राजाने पुर्त्तगालसे राजकर लेना विलकुल बंद कर दिया। इसमें प्रजाकी विशेष सुविधा होने पर भी वे राज्यशासनकी यथेच्छाचारिता (Absolutism of the government)-से विरक्त हो स्वदेशका त्याग कर भागने लगी। वार वारके युद्धसे आलेमटेजो और आलगार्भ प्रदेशकी भी जनसंख्या घट गई थी।

१५वीं शताब्दीमें सुमहान् देशाविष्कारसे पुर्त्तगालकी जनसंख्या और भी घटने लगी। केवल युवकोंने ही मान्य और धनार्जनकी आशासे सैनिक वा नाविक हो समुद्रपथसे विभिन्न देशोंमें जा कर आत्मजीवन उत्सर्ग किया था। कितने पुर्त्तगीजोंने भी स्त्रीपुत्रपरिवारको

साथ ले ब्रे जिल और मदिरामें उपनिवेश बसा लिया था। जो कुछ पुर्त्तगीज स्वदेशमें बच रहे, वे भी अपनी अपनी जमीन तथा घरको छोड़ कर वाणिज्यमें धनवान् होनेकी आशासे लिसबन नगर जा कर रहने लगे। पुर्त्तगीजोंको इस प्रकार विभिन्न देशोंमें जानेसे राजा, राज्यस्थ भद्र व्यक्ति अथवा सामरिक-कर्मचारियोंमेंसे किसीने भी नहीं रोका। अब वे इस हेनरिक द्वारा लाये गये अफ्रिकावासी क्रीतदासोंसे अपनी अपनी जमीन आवाद कराने लगे। रोमराज्यके अधःपतन पर इटालीकी जैसी दशा हुई थी, अभी पुर्त्तगालके भाग्यमें भी वही हुई। वैदेशिक और औपनिवेशिक कोठियोंमें कर्मचारियोंके उत्कोचग्रहण और अत्याचारसे पुर्त्तगीजोंकी अदृष्टलक्ष्मी भागनेकी तैयारी कर रही थीं। इससे भी बढ़ कर यह, कि १५३६ ई०में "Holy office"की सहायतासे राजा जेसुइट् और दण्डविधायक (Inquisition) सम्प्रदायी ईसाइयोंको पुर्त्तगाल ला कर जनसाधारणके अप्रिय हो उठे। रोमके प्रधान प्रधान धर्मयाजकोंके उनका पक्ष लेने पर भी पुर्त्तगालवासी यहूदी खृष्टान (Neo-Christion) उनके विरुद्ध खड़े हो गये थे। 'दण्डदाता'-सम्प्रदायने पुर्त्तगालका कुछ भी उपकार नहीं किया था, वरं विशेष अपकार किया था। खृष्टान देखो।

१६वीं शताब्दीमें सारे यूरोपखण्डमें विद्योन्नतिकी जैसी पराकाष्ठा प्रदर्शित हुई थी, पुर्त्तगालके अदृष्टमें अब वैसी होने न पायी। राजाके अनुग्रहसे दण्डविधायक खृष्टानदलने प्रतिष्ठालाभ किया। राजा अपनी अवनतिकी पथरक्षा न कर सके। १५५४ ई०में उनके एकलौते पुत्रकी मृत्यु हो जानेसे वे बड़े मर्मपीड़ित हुए। १५५७ ई०में वे इस लोकका परित्याग कर अपने पौत्र सिवाष्टियनके लिये सिंहासन छोड़ परलोकको सिधारे। इन्हींके राजत्वकालमें आलबूकार्ककी डिउ-नगर-जय, सेण्ट फ्रान्सिस जेभियरका धर्मप्रचार और नानो-दा-कन्हाकी भारतशासनख्याति पुर्त्तगीज इतिहासकी प्रधान घटना है।

तीन वर्षके वालक डम सिवाष्टियन पुर्त्तगाल सिंहासन पर बैठे। दारुण गोलयोगके समय वालकके राजत्वमें जैसा विषमय फल घटा करता है, उनके भी राजत्वमें वैसा ही घटा। राजाके इच्छानुसार रानी कार्डिनल हेनरी राजाके प्रतिनिधि और रक्षक हुए। वालकराजके शिक्षक और राजमन्त्री लुई तथा मार्टिमगन सामरा नामक दोनों भाई यथार्थमें सभी कर्मोंकी अध्यक्षता करने लगे। १५६८ ई०में सवालिग हो कर उन्होंने राजकार्य अपने हाथमें लिया। पहले ही पहल वे अफ्रिका पर आक्रमण करनेकी कामनासे १५७४ ई०में किउटा और टाञ्जियारस्‌नामक स्थान देखनेको गये। उसके सौभाग्यसे १५७६ ई०में मौली अह्मद इब्न अबदुल्लाने २य फिलिपसे सहायता नहीं पा कर सिवाष्टियनकी शरण ली। उनका पक्ष ले कर राजाने मरक्कोके सुलतान अबदुल मालिकके साथ लड़नेका विचार किया। लड़ाईके खर्चके लिये उन्होंने अपने राज्यमें यहूदी-खृष्टानसे अतिरिक्त कर वसूल किया और कुछ रुपये कर्ज ले कर वे लड़ाईका सामान प्रस्तुत करने लगे। १५७८ ई०में कुछ सेना साथ ले वे अफ्रिकाके उपकूलमें जा धमके और मौली अह्मदकी सेनाके साथ मिल गये। अल्कशार-अल्कवीर नामक स्थानमें दोनों सेनाकी मुठभेड़ हुई। पुर्त्तगीजराज युद्धमें परास्त हुए। सन्धिकी बात छिड़ी। मुसलमानी-सेना शान्तिके लिये अपेक्षा करने लगी। इसी बीचमें सिवाष्टियन असीम साहससे अश्वारोही मूर-सेना पर टूट पड़े। इस घोर युद्धमें सिवाष्टियन, मौली अबदुल मालिक और अन्यान्य पुर्त्तगीज-सेनापति यमपुरके मेहमान बने। इस दारुण संवादके पुर्त्तगाल पहुंचने पर राजभ्राता कार्डिनेल हेनरीने पुर्त्तगालका सिंहासन सुशोभित किया। १म हेनरी राजा तो हुए, पर सिंहासनका अधिकार ले कर मानुएलके वंशधरोंमें तकरार पैदा हुआ। हेनरीने लिसबनकी महासभा पर इसका विचार-भार सौंप दिया। कोइम्ब्राके विश्वविद्यालयसे यही निश्चित हुआ, कि कैथरिन डाचेस आव ब्रगञ्जा ही राजपदके अधिकारी हैं। किन्तु स्पेनराज द्वितीय फिलीप रिश्वत दे कर सबोंको वशीभूत करने लगे। खृष्टोभाव-दा-मौरा और एण्टोनियो पिनहेरो (Bishop of Leiria)-ने उनका पक्ष ले कर ओजस्विनी वक्तृताप्रभावसे पुर्त्तगाल-वासियोंको अर्थ और भूम्यादि देना कबूल करते हुए वशमें कर लिया। १५८० ई०की ३१वीं जनवरीको हेनरीकी मृत्यु होने पर सबोंने २य फिलिपको राजा बनाया।

सिंहासन पर बैठ कर फिलीपने युद्ध बन्द करना चाहा। इसके लिये उन्होंने ब्रगञ्जाके डयूकको ब्रेजिल-राज्य और राजाकी उपाधि देना अङ्गीकार किया। अलावा इसके उन्होंने अष्टुरिया-राजपुत्रोंके साथ अपनी कन्याका विवाह दे कर ब्रगञ्जाधिपतिको हस्तगत किया। सिंहासनके प्रतिद्वन्द्वियोंको तो उन्होंने किसी प्रकार शान्त किया, पर इधर राजा लुईके अवैधपुत्र एण्टोनियो ( Prior of Crato )-ने उल्लाससे उन्मत्त हो सान्तरिम नगरमें अपनेको राजा बतला कर घोषणा कर दी और अपने नामसे सिक्का भी चला दिया। पुर्त्तगीजोंके अर्थ-प्राचुर्य रहने पर भी वे दण्डविधायक सम्प्रदायके अत्याचारसे निस्तेज हो पड़े थे। वह अत्याचार आज भी पुर्त्तगालवासी भूल नहीं सके हैं। इस कारण उन्होंने स्पेनराज फिलीपके विरुद्ध अस्त्रधारण करना नहीं चाहा। वे ५म चार्ल्सके पुत्र फिलीपके प्रतिश्रुत दानादिकी बात पर निर्भर करके अपनी अपनी स्वार्थसिद्धिकी आशा पर अटल थे। पुर्त्तगीजगण एण्टोनियोकी बात पर ताच्छिल्य-भाव दिखाने लगे। ड्यूक-आव आलभाने एक दल स्पेनसैन्यको ले कर पुर्त्तगालमें प्रवेश किया। अल्कण्टाके युद्धमें एण्टोनियो पराजित हुए और फिलीपने अपनेको राजा बतला कर घोषणा कर दी।

फिलीपने राज्याधिकार ग्रहण करके पुर्त्तगाल-शासनके लिये अच्छा प्रबन्ध कर दिया। १५८१ ई०को थोमरकी महासभामें उन्होंने पुर्त्तगालके शासन-स्वातन्त्र्य, प्रजावर्गकी स्वाधीनता और अधिकार-रक्षा करनेकी प्रतिज्ञा करते हुए एक वक्तृता इस प्रकार दी,—'सभी समय महासभाका अधिवेशन आवश्यक है। यदि किसी विशेष कार्यका विचार आ पड़े, तो पुर्त्तगीज-महासभा उसकी निष्पत्ति करेगी। राज्यके समस्त कर्मचारीका पद पुर्त्तगीजके सिवा और अन्य जातिके लोग नहीं पावेंगे। पुर्त्तगालके सभी कामोंकी देख रेख करनेके लिये राजाके साथ एक मन्त्रिसभा रहेगी।' इन्हींके शासनकालमें ४ व्यक्तियोंने मृत राजा डल-सिवाष्टियनका नाम ग्रहण कर पुर्त्तगाल-सिंहासन अपनानेकी कोशिश की। वे एक एकके पकड़े गये और राजदण्डसे दण्डित हो यमपुर सिधारे।

जो ६० वर्ष ( १५८०-१६४० ई० ) पुर्त्तगाल स्पेन राज्यके अधीन था, पुर्त्तगाल इतिहासमें वह the Sixty years captivity नामसे प्रसिद्ध है। ६० वर्ष वन्दि-भावमें रह कर पुर्त्तगालको कितनी मुसीबतें झेलनी पड़ी थी, उसकी इयत्ता नहीं। अङ्गरेजराजने १५९५ ई०में पुर्त्तगीजोंसे फेरोनगर छीन लिया और उसे लूटा। पीछे ओलन्दाज, अङ्गरेज और फरासीने उपर्युपरि पुर्त्तगीज उपनिवेश और उनके अधिकृत स्थानों पर आक्रमण करके वाणिज्याधिकार हथिया लिया। राजा फिलीपके उद्योगसे सुविख्यात रणतरी ( The Spanish Armada ) पुर्त्तगाल उपकूलमें सज्जित हो इङ्गलैण्ड पर आक्रमण करनेके लिये अग्रसर हुई। किन्तु दैवक्रमसे एक भारी तूफान आया जिससे वह लौहवर्मावृत रणतरी समुद्रगर्भमें कहां विलीन हुई, किसीको मालूम नहीं। फिलीपके राज्य-शासनसे ही पुर्त्तगालकी अवनतिका द्वितीय सोपान आरम्भ हुआ।

स्पेनशासनसे उत्त्यक्त हो पुर्त्तगीज लोग १६३४ ई०-को लिसबन नगरमें पहले असन्तोषके लक्षण दिखाने लगे। पीछे १६३७ ई०में एभोरा नगरमें विद्रोहिदलने राज-सैन्यको परास्त कर कुछ दिनके लिये राजकार्यकी परिचालना की थी। आखिर जब स्पेनराज फरासी और कैटलण विद्रोहमें उलझे हुए थे, तब पुर्त्तगीजोंको यह समय विशेष सुविधाजनक मालूम पड़ा। पिद्रो-डि-मेंडोनशा फरटाडो, एण्टोनियो और लुई-डि-अलमाडा आदि राज्योंके प्रधान प्रधान व्यक्तियोंके षड़यन्त्रसे एक राज-द्रोहिदल संगठित हुआ। १६४० ई०की १ली दिसम्बरको राजप्रासाद पर आक्रमण करके उन्होंने राजसेनाको परास्त किया। सबोंने सलाह करके ब्रगञ्जाके ड्यूकको राजपद ग्रहण करनेके लिये लिख भेजा। १३वीं दिसम्बरको उन्हें लिसबन नगरमें बुला कर राजपद पर प्रतिष्ठित किया गया। इसके बाद समस्त पुर्त्तगालवासियोंने उद्धत हो स्पेनवासियोंको राज्यसे मार भगाया। दूसरे वर्ष १९वीं जनवरीको लिसबनकी महासभाके आदेशसे राजा ४थ जान पुर्त्तगालके राजा और उनके पुत्र थियोडोसस उत्तराधिकारी हुए।

पुर्त्तगीजोंने स्पेनके विरुद्धचारी हो राज्य तो दखल

कर लिया, पर स्वाधीनताकी रक्षा करनेमें अपनेको असमर्थ समझ उन्होंने सहायताके लिये इङ्गलैण्ड, हालेण्ड और फ्रान्समें आदमी भेजा। पहले पुर्त्तगालकी सौभाग्यलक्ष्मी पुर्त्तगाल-अदृष्टाकाशमें उज्ज्वलरूपसे स्नेहधारा वरसती थी, पर पुर्त्तगीज उपनिवेशोंमें ओलन्दाजगण जो अपना आधिपत्य फैलानेके लिये युद्ध-विग्रहमें लिप्त थे उससे पुर्त्तगालको विशेष कष्ट भुगतना पड़ा था। राजा ४र्थ जानके शासनसे परितुष्ट न हो कर उन्होंने मेजेरिन (Mazarin) के ड्यूकको पुर्त्तगालका शासनभार सौंपा और अपनेको पुनः फ्रान्सके अधीन रखना चाहा। इस समय फरासी और स्पेनयार्डोंके साथ घमसान युद्ध चल रहा था। १६५६ ई०में राजा ४र्थ जानकी मृत्यु हुई। उस समय भी स्पेन-फरासी युद्धका अवसान नहीं हुआ था।

राज्यके उत्तराधिकारी डम थियोडोसस (Prince of Brazil) पिताके पहले ही मर चुके थे, इस कारण राजाके द्वितीय पुत्र ६ठे आफन्सो तेरह वर्षकी अवस्थामें राजसिंहासन पर अधिष्ठित हुए। राजमाताने राजकार्यका प्रतिनिधित्व अपने हाथमें लिया। यह रमणी स्वामीकी अपेक्षा बुद्धिमती और तेजस्विनी थी। स्पेनराजके विरुद्ध युद्ध करनेकी इच्छासे उन्होंने मार्सल स्कोमवर्ग पर (Marshal Schomberg) सैनिक शिक्षाका भार सौंपा। १६५६ ई०में डम-एण्टोनियो लुई-दि-मेनेजिसने एलवस नगरमें डन-लुई-दि-हारोको परास्त किया। युद्धमें जय होने पर भी पुर्त्तगालके लिये विशेष सुविधा न हुई। फरासियोंने मेजेरिनकी प्ररोचनासे पुर्त्तगालको सहायता देना नामंजूर किया। अब इङ्गलैण्ड-राज सुयोग पा कर धीरे धीरे अग्रसर हुए। द्वितीय चार्ल्सने पुर्त्तगीज-राजकन्या कैथरिन आव ब्रगञ्जासे विवाह करना चाहा। वे जानते थे, कि इस विवाहमें पुर्त्तगीज-राजमाता प्रचुर औपनिवेशिक-सम्पत्ति दहेजमें देंगी। १६६१ ई०में विवाह स्थिर हो गया। सेण्डविच के अर्ल (Earl of Sandwich) वधू लेनेके लिये १६६२ ई०में लिसवन नगर आये। यौतुकमें इङ्गलैण्डराजको टञ्जियर, वम्बई और गल (Galle) नामक स्थान मिले तथा ओलन्दाज और पुर्त्तगीजोंका विवाद मिटानेके लिये इङ्गलैण्डराज सेनासे सहायता करनेमें सहमत हुए। अंगरेजी सेनाके पहुंचनेके पहले ही स्पेनके साथ विवाद छिड़ गया। उसी साल राजपुत्रको सवालिग घोषणा करके राजमाताने संसाराश्रमका परित्याग किया और मठमें जा कर वे अवशिष्ट जीवन विताने लगीं। यहां उनके परामर्शानुसार काष्टेल मेलहोरके काउण्ट सुजा-इ भास्कोन्सालो राजकार्यकी परिचालना करने लगे। अङ्गरेजी-सेनाके पहुंचने पर राजमाताको आज्ञासे काष्टेल मेलहरने काफी सेना इकट्ठी की और उसके सेनापति हुए स्कोमवर्ग। इस विपुलवाहिनीको ले कर स्कोमवर्गने जो सव युद्ध किये तथा राजा स्वयं उपस्थित रह कर जिन सब युद्धोंमें जयी हुए थे, उससे उनका 'विजयी' (Affonso the victorious) नाम रखा गया। १६६३ भिलाफ्लोरके काउण्टकी सहायतासे स्कोमवर्गने पहले अष्ट्रियाराज डन जानको परास्त किया, पीछे एभोरा नामक स्थान जीता। १६६४ ई०में कुइदाद-रोड्रिजो नगरमें पिद्रो जाक्वे-दि मगलहे (Pedro Jaques de Magalhaes)-ने असुना (Ossuna)-के ड्यूकको परास्त किया। १६६५ ई०में मेरायलभाके मार्किस मोण्टेने क्लैरोर (Montes Claros) युद्धमें और खृष्टेभाव दा-पेरेराने भिला-भिकोशरके युद्धमें स्पेनी-सेनाके ऊपर जयपताका फहराई। इस प्रकार क्रमशः विध्वस्त हो कर स्पेनराज हतवल हो पड़े। दोनोंके वीच क्षणस्थायी एक सन्धि हुई, पर वह उतनी फलदायक न निकली। काष्टेल मेलहरने अपनी तथा पुर्त्तगालकी क्षमता वढ़ानेके लिये पुर्त्तगालराजके साथ फरासीराजकन्या एलिजाबेथ (Marie Francoise Elisabeth Mademoiselle d' Aumale)-का १६६६ ई०में विवाह कर दिया। यह रमणी फरासीराज ४र्थ हेनरीकी पौत्री और साभय-निमूके ड्यूककी कन्या थी। फ्रान्सके अधिपति १४वें लुईने इस विवाहका अनुमोदन किया। विवाहमें विपरीत फल घटा। काष्टिल-मेलहरने अपने पांवमें अपनेसे ही कुठारी मारी। नववधूने स्वामीको पसन्द नहीं किया। वे राजभ्राता डम पिद्रोके प्रेममें फंस गई। प्रायः चौदह मास कलह और घृणित स्वामिसहवासमें समय विता कर उन्होंने विवाहवन्धन-विच्छेदके लिये लिसवनके

श्रेष्ठ-धर्ममन्दिरमें आवेदन किया। इधर डम पिद्रोने अपने भाईको राजप्रासादमें वन्द करके १६६८ ई०के जनवरी मासमें शासनभार अपने हाथ लिया। १३वीं फरवरीको उन्होंने स्पेनराजको क्युटा राज्य देकर सन्धि की। २४वीं मार्चको पोपकी सम्मतिसे रानीका स्वामित्याग स्वीकृत हुआ। २री अप्रिलको रिजेण्ट डमपिद्रोके साथ उनका विवाह हो जानेसे काष्टल-मेलहर फ्रान्सको भाग गये। दुर्भाग्यक्रमसे ६ठें आफन्सो वन्दी हो कर टार्सिरा और पीछे सिण्द्रामें निर्वासित हुए। यहीं पर १६८३ ई०में उनकी मृत्यु हुई। उसी साल रानीकी भी मृत्यु हुई थी।

आज तक पिद्रो राजाभिभावक हो राजकार्यकी पर्यालोचना करते आ रहे थे। १६८३ ई०में आफन्सोकी मृत्युके वाद वे पिद्रो नामसे पुर्त्तगालके राजा हुए। १६८७ ई०में उन्होंने मित्रके अनुरोधसे पुनः मेरिया सोफियाके साथ विवाह करना चाहा। स्पेनराज २य चार्ल्सकी मृत्युके वाद स्पेनका सिंहासन ले कर विवाद पैदा हुआ। इस समय उन्होंने फरासीराज १४वें लुईके पौत्र ५म फिलिपको सिंहासन देनेका विचार किया तथा १७०१ ई०में फरासी-नौसेनादलको टेगसनदीके मुहाने आ कर रहनेका हुकुम दिया। इङ्गलैण्डकी Whig मन्त्रिसभा पुर्त्तगालके पक्षपातित्व पर विरक्त हुई। जान मेथुअन (Right Hon. John Methuen) नामक कोई व्यक्ति राजकीय और वाणिज्य-सम्पर्कीय कार्यनिष्पत्तिके लिये सन्धिके उद्देश्यसे भेजा गया। १७०३ ई०में राजाने उक्त सन्धिपत्र पर (Methuen Treaty) हस्ताक्षर किया। स्पेनराजसिंहासन ले कर जो युद्ध हुआ, इतिहासमें वह Wars of the Spanish Succession नामसे प्रसिद्ध है। १७०४ ई०में पुर्त्तगीज और अङ्गरेजी सेनाने मिल कर सालभाटेरा और भालेन्सो पर अधिकार किया। दूसरे वर्ष राजा डम पिद्रो अपनी वहन कैथरिन पर (Queen Dowager of England) राजप्रतिनिधित्व अपण कर आप मृत्युशय्या पर शायित हुए। इधर अङ्गरेजी सेनापति लार्ड गालवे और पुर्त्तगीज सेनाध्यक्ष जोआ-दा-सुजा तथा मार्किस डास मिनसने मिल कर क्रमशः अल्काण्टारा, कोरिया, द्राक्जिलो, प्लाकेन्सिया, क्युदाडरड्रिजा और आमिला जीता तथा कुछ कालके लिये माद्रिद नगर पर अधिकार किया। राजा रोगशय्या पर शायित रहनेके कारण ये सव विषय कुछ भी जान न सके। वलके क्षयसे वे दिनों दिन अवसन्न होने लगे। १७०६ ई०को अल्काण्टारा नगरमें उन्होंने मृत्युसे आलिङ्गन किया। सुनियमसे राज्यशासन करके उन्होंने मितव्ययिताका अभ्यास कर लिया था। १६६७ ई०में उन्होंने महासभा (Cortes)-का अधिवेशन वन्द कर दिया। १८२८ ई०के पहले और इस सभाका अधिवेशन होने नहीं पाया।

डम पिद्रोकी मृत्युके वाद उनके पुत्र ५म जानने कैथरिनसे राज्यभार ग्रहण किया। पितृवन्धु ड्यूक-आवकाडाभलके परामर्शानुसार वे स्पेनराज ५म फिलीप पर आक्रमण करनेके लिये उद्योगी हुए। इस समय काडाभलके कहनेसे राजा जान अष्ट्रीयसम्राट् १म ल्युवोल्डकी कन्या आर्क-डचेस् मरियानासे विवाह किया। पुर्त्तगालराजने अपनी दलपुष्टि तो की, पर इससे कोई विशेष फल नहीं देखा गया। १७०६ ई०में पुर्त्तगीजगण कैया (Caia) और १७११ ई०में राव-डि-जेनिरो नगरमें अच्छी तरह स्पेनसेना द्वारा परास्त हुए। अनन्तर उट्रेकृसन्धि (Treaty of Utrecht)-के दो वर्ष वाद अर्थात् १७१५ ई०को माद्रिद नगरमें दोनों राज्यके वीच सन्धि स्थापित हुई। १७१७ ई०में पोपकी अनुमतिसे राजाने तुर्कियोंके विरुद्ध युद्धयात्रा की। विधर्मी तुर्कसेना माटापन अन्तरीपके पास ही पुर्त्तगीजोंसे परास्त हुए। पूर्वोक्त सन्धिके अनुसार फिलीपके पुत्र डम फार्दिनन्दने पुर्त्तगालराजकन्या मेरिया वर्वरासे और डम जोसेफने स्पेनराजकन्या मरियानासे विवाह किया। राजाने पोपको प्रचुर अर्थ दिया था, इसीसे पोपने लिसवनके आर्कविशापको पेट्रियार्क-पद प्रदान किया। राजा भी उसके साथ साथ 'फिडेलीसिमस' (Fidelissimus of the most faithful)-की उपाधिसे भूषित हुए।

१७५० ई०में पिताकी मृत्यु होने पर डमजोसेफ पितृसिंहासनके अधिकारी हुए। १८वीं शताब्दीमें प्रधान राजनैतिक सवष्टियो-दा-कमलहो (Duke of Pombal) उनके राज्यशासन कार्यमें व्यापृत थे। राजकार्यमें विशेष

